# प्रकाशकीय

हिन्दी-साहित्य प्रकाशन की यह १२वीं किताव है। इस प्रकार पंचवर्षीय योजना के तीन वर्ष पूर्ण हुये।

श्री विश्वकल्याण प्रकाशन-जयपुर द्वारा नैतिक-धार्मिक व आध्यात्मिक साहित्य का प्रकाशन कार्य सुचारु रूप से हो रहा है। हिन्दी-भाषी जनता का हमें सहयोग प्राप्त हुआ है और साहित्य का अच्छा प्रसार हो रहा है।

पूज्य मुनिराज **श्री भद्रगुप्तविजयजी** म. सा. की हिन्दी-भाषी जनता के प्रति जो मनोभावना है 'सवको मोक्ष मार्ग वनाऊं' यह मनोभावना को सफल करने में हम किंचित् सफल बने हैं।

अब चौथे वर्ष में—

(१) वनवास [रामायण का चौथा भाग]

(२) युद्ध और मुक्ति [रामायण का पांचवा भाग]

(३) रामायण में जीवन दृष्टि [प्रेरक ७ प्रवचन]

(४) अन्तरनाद [मौलिक]

इस प्रकार कितावें प्रकाशित होगी।

यदि आप इस पंचवर्षीय योजना के सदस्य नहीं बने हैं तो अव अवश्य वन जायं। चूंकि पांचवे वर्ष में प्रथम वर्ष

की किताबें प्राय: प्राप्त नहीं होगी। इस वर्ष में सदस्य बनने वालों को योजना की सब किताबें हम देंगे।

आप शुभ प्रसंग में, जैसे पर्व दिनों में प्रभावना, वर्षीतप के पारणे में प्रभावना, स्नेही-स्वजनों को भेंट....किताबों को दे सकते हैं।

सम्यग् ज्ञान ही अज्ञानता मिटा सकता है। अज्ञानता मिटे बिना मोक्षमार्ग दिखता नहीं है। अत: ज्ञानप्राप्ति के लिये विशेष पुरुषार्थ करें।

मानद मंत्री
हीराचन्द वैद
पारसमल कटारिया

भाद्रपद- पूर्णिमा
दि. सं. २०२७

# इतना पढ़ लो

'ज्ञानसार' मात्र एक वार पढ लेने का ग्रन्थ नहीं है, इस ग्रन्थ को तो वार-वार पढ़ना पड़ेगा, उस पर चिन्तन और मनन करना पड़ेगा....।

यह आध्यात्मिक ग्रन्थ है। जीवन की आध्यात्मिक दृष्टि प्राप्त करने हेतु इस ग्रन्थ का मननपूर्वक अध्ययन होना चाहिये। आप इस ग्रन्थ में अपनी मानसिक समस्याओं का समाधान ढूंढो। आप इस ग्रन्थ में अपनी आध्यात्मिक उन्नति का पथ देखो। आप इस ग्रन्थ में तत्व गवेषणा करो।

अनन्त उपकारी पूजनीय उपाध्याय श्री यशोविजय जो गणिवर ने 'ज्ञानसार' की अद्‌भुत रचना की है। अपनी वृद्धावस्था में की हुयी यह ग्रन्थरचना वास्तव में श्रेष्ठ रचना है, ३२ अष्ठक में ३२ विषयों का मर्मस्पर्शी प्रतिपादन किया है। मैंने स्वयं इस ग्रन्थ को हजारों वार स्वाध्याय किया हैं और इस से प्रेरणा प्राप्त की है। मन की शान्ति और आत्मा की प्रसन्नता प्राप्त की है। संसार के जीव भी ऐसी शान्ति और प्रसन्नता प्राप्त करें इस हेतु से ही इस ग्रंथ पर सरल एवं सामान्य विवेचन लिखा है। मैं अल्पमति हूं, अतः विवेचन में अनेक त्रुटियां हो सकती है, अतः विद्वान् पुरुषों से मेरी प्रार्थना है कि वे मेरी त्रुटियां को न देखें, इस में जो सारभूत हों ग्रहण

मेरा यह विवेचन लिखने का प्रयत्न है वह अल्पमति

जीवों के लिये हैं। आचार्यों का कथन है कि "शुभे यथाशक्ति यतनीयम्" 'शुभ कार्य में शक्ति अनुसार प्रयत्न करना चाहिये' इस कथनानुसार मैने प्रयत्न किया है। मेरी छद्मस्थता, अल्पज्ञता और अज्ञानता से यदि कोई स्खलना हुई हो तो मैं क्षमा चाहता हूँ, विद्वान् पुरुष मुझे क्षमा प्रदान करें।

कर्मपरवश जीव के जीवन में अनेकविध अनुकूल-प्रतिकूल परिस्थितियां उपस्थित होती हैं, उनमें फंसकर जीव आर्तध्यान और रौद्रध्यान कर अशुभ कर्म बांधता है....और दुर्गति में चला जाता है...इस से बचने का एक ही मार्ग है सम्यग्ज्ञान ] ऐसा ज्ञान प्राप्त हों कि जीव आर्तध्यान व रौद्रध्यान से बच जायँ ! 'ज्ञानसार' ऐसा ज्ञान देता है। सब जीवों को ऐसा ज्ञान प्राप्त हों, शुभ कामना करता हूँ।

दि. सं. २०२७,
भाद्रपद-पुर्णिमा
शीव (बंबई २२)

भद्रगुप्तविजय

# सुकृत के सहभागी

स्व० पूज्य मुनिराज श्री गुणभद्र विजयजी म. सा., पूज्य मुनिराज श्री मुनिचन्द्र विजयजी म. सा., पूज्य मुनिराज श्री कीर्तिचन्द्र विजयजी म. सा. एवं पूज्य मुनिराज श्री जिनचन्द्र-विजयजी म. सा. की प्रेरणा से श्री श्वेताम्बर मूर्तिपूजक जैन संघ-रोहीड़ा [राजस्थान] ने ज्ञान खाते में से रु० १५००/ इस ग्रन्थ के प्रकाशन हेतु प्रदान किये हैं। हम पूज्य मुनिवरों का व रोहीडा जैन संघ के आभारी हैं।

मानद मंत्री
श्री विश्वकल्याण प्रकाशन

मूल ग्रन्थकार

न्यायाचार्य न्यायविशारद उपाध्याय श्री

यशोविजयजी

विवेचनकार

सिद्धान्त महोदधि स्व० आचार्य देव श्री प्रेमसूरिश्वरजी म. सा. के विद्वान शिष्यरत्न तपोनिधि पू. पं. श्री भानुविजयजी गणिवर के शिष्यरत्न पू० मुनिराज श्री भद्रगुप्तविजयजी ।

हिन्दी-अनुवादक

जसराज सिंघी [सिरोही वाले] पृष्ट १ से १५४

पारसमल कटारिया [शिवगंज] पृष्ठ १५५ से ३७७

# अनुक्रम

# १७ निर्भयता

यस्य नास्ति परापेक्षा स्वभावाद्वैतगामिनः ।
तस्य किं नु भयभ्रान्ति क्लांति सन्तानतानवम् ॥१॥१२६॥

## श्लोकार्थ

जिसे दूसरे की अपेक्षा नहीं तथा जो स्वभाव की एकता को प्राप्त करने वाला है, उसे भय की भ्रान्ति से हुए खेद की परंपरा की अल्पता कैसे न हो ।

## श्लोक विवेचन

क्या आप जानते हैं कि आपके जीवन गगन में भय के बादल क्यों छाये हुए हैं ? क्या आपने कभी भी सोचा है कि भय की भ्रान्ति किस प्रकार पैदा होती है ? भय—नाना प्रकार के भय—इस भय-परंपरा से आप निरन्तर अशांत और संतप्त हैं—फिर भी आप सोचते नहीं कि भय की भट्टी में आप क्यों जल रहे हैं !

क्या आप चाहते हैं कि आपका जीवन भय मुक्त बने ? निरभ्र जीवन गगन में निर्भयता का सूर्य चमक उठे और उस प्रकाश के सहारे आप शिवमार्ग पर बढ़ते चलें, ऐसी आपकी

इच्छा है क्या ? यहाँ पू. उपाध्यायजी भयमुक्त बनने के दो मार्ग दो उपाय बताते हैं।

१. पर-पदार्थों की अपेक्षा का त्याग करो।

२. स्व-भाव के अद्वैत की उपेक्षा का त्याग करो।

भय भ्रान्त दशा का निदान भी इस मार्ग-सूचन में से प्राप्त होता है।

पर-पदार्थों की अपेक्षा

स्व-भाव अद्वैत की उपेक्षा

आओ ! हम इस निदान को स्पष्टता से समझें।

'पर-पदार्थ' अर्थात् आत्मा से भिन्न वस्तु। ये पर-पदार्थ अनंत हैं। जीव अनादिकाल से इन पर-पदार्थों के सहारे ही जीने का आदी है, पर पदार्थों की अपेक्षा से ही जीवित रहना संभव है ऐसी उसकी दृढ़ मान्यता बन चुकी है। शरीर, वैभव, संपत्ति, स्नेही, स्वजन, कुटुम्ब परिवार, मान-कीर्ति—और इन सबसे संबंधित पदार्थों की स्पृहा, उन पर ममत्व और राग जीव को बार बार भयभीत करता है।

'यह किस प्रकार प्राप्त होगा ? यदि यह नहीं मिला तो ? मैं क्या करूँगा ? मेरा क्या होगा ? यह····नहीं सुधरे तो ? यह···· बिगड़ गया तो ?

पर-पदार्थों के अभाव में अथवा पर-पदार्थ बिगड़ जाने की कल्पना में जीव को दुःख के पर्वत टूटते नजर आते हैं···· वह काँप उठता है—उसका मन खिन्न बन जाता है। उसका मुख म्लान हो जाता है। इन पर-पदार्थों के चारों ओर रात दिन भटकने में जीव अपने आत्म स्वभाव को भूल जाता है।

आत्मा की सरासर उपेक्षा कर रहा है। आत्मा! आत्म-स्व-भाव—यह आत्मस्वभाव की रमणता-लीनता-जीव ने इस आत्म रमणता की घोर उपेक्षा की है। फिर भय-भ्रान्त नहीं तो क्या होगा।

पर-पदार्थों की अपेक्षा का त्याग करो। आत्म स्वभाव की उपेक्षा का त्याग करो, भय भ्रान्त दशा की विवशता, व्याकुलता और विषाद का नामोनिशान मिटाने के लिये इतना अवश्य करना पड़ेगा, तब पर-पदार्थों की अपेक्षा टूट जायगी अर्थात् पर-पदार्थों के अभाव में जब आप दुःखी न वनें, चिन्ता न करें, निराश न हों तब आत्म स्वभाव की मस्ती जाग उठेगी। भय के परिताप में सुलगता हृदय खिल उठेगा। निर्भयता की खुमारी और विषय विराग की प्रभापूर्ण अभिव्यक्ति होगी। भय की सुलगती हुई तीव्र इच्छाओं की भट्टियाँ ठंडी हो जायँगी! शरद की शुभ्र चाँदनी जैसी निर्भयता की शीतलता छा जायगी।

भव सौख्येन किं भूरिभयज्वलन भस्मना ?
सदा भयोज्झित ज्ञान सुखमेव विशिष्यते ॥२॥ १३०

## श्लोकार्थ

अधिक भयरूप अग्नि से भस्मीभूत वने संसार के सुख से क्या ? सदा भयरहित ज्ञान सुख ही सर्वाधिक है।

## श्लोक विवेचन

संसार का सुख ? भस्म है, राख है राख! भय की प्रचंड-आग में से उत्पन्न राख है यह संसार का सुख। राख जैसे संसार-सुख का आपको क्या काम है ?

संसार के सुख अर्थात् शब्द, रूप, रस, गंध और स्पर्श के सुख। ये शब्द आदि संसार-सुखों के अनंत रूप—अनंत प्रकार

चर्म चक्षुओं से देखने पर राख नहीं दीखते। ये राख हैं—यह देखने-समझने के लिये इन सुखों का पृथक्करण करना पड़ता है।

भय आग है क्या ? यदि भय को आप प्रचंड आग मानते हैं तभी संसार सुख राख लगेगा। अतः पहिले भय को आग मानें-समझें-अनुभव करें। आग का स्पर्श होते ही आग जलाती है, भय का स्पर्श हृदय को जलाता है। इस ज्वाला की वेदना असह्य होती है।

भय का स्पर्श कब होता है ? भय की आग कब लगती है, कुछ पता है ? जहाँ संसार-सुख की अभिलाषा जागी—संसार सुख के उपभोग की तमन्ना पैदा हुई कि भय की आग भभक उठती है—उपभोग करने से पहिले तो ये संसार सुख भय की आग में जलकर राख हो जाते हैं—! फिर वे छोटे २ बच्चे राख को शरीर पर मल कर प्रसन्न होते हैं और नाचने लगते हैं उस तरह आप भी भले ही इस संसार सुख की भस्मी को शरीर पर मल कर प्रसन्न हों और नाचें !

संसार के एक २ सुख के पीछे अनेक भयों के भूत लगे रहते हैं। रोग का भय, विनाश का भय, अपकीर्ति का भय, चोर का भय, सरकार का भय, भवभ्रमण का भय, ऐसे अनेक भय लगे रहते हैं। अतः ऐसे सुखों की इच्छा भी न करो कि जिन सुखों को भय की आग लगने की संभावना-शक्यता हो।

विश्व में सुख के अनंत प्रकार हैं, उनमें एक मात्र 'ज्ञान सुख' ही एक ऐसा सुख है कि जिसे भयकी आग नहीं छू सकती—फिर उस सुख को जलाने की तो बात ही कहाँ ? ज्ञान सुख को भय की अग्नि जला नहीं सकती, भय के भूत खा नहीं सकते, न भय के घनघोर बादल छिपा सकते हैं।

ज्ञान की विश्व मंगला वर्षा से आत्म भूमि पर वेदना विषाद की आग बुझ जाती है और सुख-आनंद के अमर पुष्प खिल उठते हैं। इन पुष्पों की दिव्य सुगंध से मन में ब्रह्म की मस्ती, कंठ में अलख का कूजन और यौवन में अलख का स्पंदन जाग उठता है।

रंक जीवन को वैभवशाली बनाने की 'ज्ञान सुख' में शक्ति है। आत्मा के अतल उदधि की अगाधता को स्पर्श कर सकने की ज्ञान सुख के पास कला है! संसार सुख में नहीं ऐसी कला और न ऐसी शक्ति। संसार सुख की अपेक्षा ज्ञान सुख बढ़-कर है-उसका यही कारण है। ज्ञान में से सुख और आनंद मिल जाएगा, फिर संसार सुख भस्म जैसे लगेंगे-समझ में आयेंगे-तथा वैसा अनुभव होगा।

न गोप्यं क्वापि नारोप्यं हेयं देयं च न क्वचित्।
क्व भयेन मुनेः स्थेयं ज्ञेयं ज्ञानेन पश्यतः ॥३॥१३१

## श्लोकार्थ

जानने योग्य तत्त्व को स्वानुभव के द्वारा देखते हुए मुनि के लिये कहीं भी छिपाने योग्य नहीं और रखने योग्य नहीं। कहीं छोड़ने योग्य नहीं या देने योग्य नहीं। तो भय से कहाँ रहना उचित है? अर्थात् मुनि को कहीं भी भय नहीं।

## श्लोक विवेचन

हे मुनिराज! क्या आपने कुछ छिपा रक्खा है? क्या आपने कोई वस्तु किसी के यहाँ रख छोड़ी है? क्या आपने कोई चीज जमीन में छिपा रक्खी है? क्या आपको कुछ छोड़ देना पड़े-ऐसा है। क्या आपको कुछ दे डालना पड़े-ऐसा है? तो भला! आपको भय किस बात का?

महा मुनि ! आप निर्भय हैं। आपको निर्भय बनाने वाली ज्ञान दृष्टि है। ज्ञान दृष्टि से विश्वावलोकन करते हुए आप निर्भयता पूर्वक जीवन व्यतीत करते हैं।

जहाँ ज्ञान दृष्टि वहां निर्भयता। जगत जानना पर राग द्वेष किये विना। जगत की उत्पत्ति-विनाश और स्थिति को देखना-जानना.... ! यह है ज्ञान दृष्टि। ज्ञान दृष्टि से आप जगत को देखें तब राग-द्वेष-मोह नहीं होने पाए यदि जगत के अवलोकन में राग द्वेष अथवा मोह हो जाए तो समझना चाहिये कि यह अवलोकन ज्ञान दृष्टि से नहीं, अज्ञान दृष्टि से किया हुआ था।

राजा क्रोध पूर्वक हाथ में खुली तलवार लेकर झांझरिया मुनि के पास आया था तब उन महामुनि ने जगत की इस घटना को किस दृष्टि से देखा था ? ज्ञान दृष्टि से उन्हें राजा पर क्रोध नहीं आया। उन्हें अपनी देह पर मोह नहीं हुआ। ज्ञान दृष्टि में उन्होंने राजा को कैसा देखा था ? राजा की तलवार और राजा का क्रोध-यह सब कैसा देखा था ? राजा मेरा कुछ लूट सके ऐसा नहीं...मेरे पास कुछ भी छिपाने योग्य नहीं। यह देह भी बचाने योग्य नहीं। देह विनाशी है...राजा की तलवार देह पर गिरेगी तब मैं जिन ध्यान में-समता-समाधि में रहूंगा— मेरा कुछ भी लुटने का नहीं....महामुनि निर्भयता की परम ज्योति के सहारे परमज्योतिर्मय बन गए।

जहाँ तक कुछ भी छिपाना चाहते हो. गुप्त रखना चाहते हो, देने या लेने की भावना रखते हो, तब तक भय का भूत आपके साथ लगा ही रहेगा। यह भूत आपके मोक्षमार्ग की आराधना में वार २ मानसिक विघ्न डालता रहेगा। ऐसे भूत

को भगाने की सामर्थ्य है डुगडुगी की डुहडुहाट और मिर्चों के धूँए में। ज्ञान दृष्टि की डुगडुगी और मोक्षमार्ग की आराधना की क्रियाओं के मिर्च।

★ इस जगत में कुछ भी छिपाने योग्य नहीं।

★ इस जगत में कुछ भी लेने देने योग्य नहीं।

★ इस जगत में कुछ भी संग्रह करने योग्य नहीं।

ये तीन बातें घोंट २ कर इनका रस अन्तरात्मा में उतारने का है। फिर भय नहीं रहेगा। मुनिमार्ग निर्भयता का मार्ग है क्यों कि वहाँ कुछ भी छिपाने का नहीं जड़ पदार्थों की लेन-देन करने की नहीं—भौतिक पदार्थों का संग्रह करने का नहीं। हे मुनीश्वर! आपके आत्मा के प्रदेश-प्रदेश में निर्भयता की मस्ती छाई हुई है। उसके आगे स्वर्ग की मस्ती भी तुच्छ है।

एकं ब्रह्मास्त्रमादाय विघ्नन् मोहचमूं मुनिः।
विभेति नैव संग्राम शीर्षस्थ इव नागराट् ॥४॥ १३२

## श्लोकार्थ

एक ब्रह्मज्ञान रूपी शस्त्र को धारण कर मोहरूपी सेना का संहार करते हुए मुनि सबसे आगे रहे हुए उत्तम हाथी की भांति भयभीत नहीं होते।

## श्लोक विवेचन

भय किस बात का? मुनि और भय? मुनि के पास 'ब्रह्म ज्ञान' का शस्त्र होता है। यह शस्त्र मुनि को निर्भय रखता है।

मुनि अर्थात् रण के मोर्चे पर संघर्ष करता हुआ मदोन्मत्त हाथी। निर्भीक होकर संघर्ष करता हुआ उत्तम हाथी। उसे

पराजय का भय नहीं। उसे शत्रु मोह की सेना को हुंकार और ललकार कंपित नहीं कर सकती।

मोह की सेना के साथ लड़ते हुए भी मुनि निर्भय होता है। उसका ब्रह्मास्त्र उसे प्रबल उत्साह और जोश देता है। मोह-शत्रु के जोश को ठंडा करने वाला मुनिराज का व्यह 'ब्रह्मास्त्र' की सहायता से सांगोपांग सफल हो रहा होता है। उकसायी हुई, फुलाई हुई मोह सेना का जोश मुनिराज के सामने मिट्टी के कच्चे घड़े जैसा हो जाता है। फिर भी मोह सेना की उखाड़ पछाड़ कम नहीं।

महाव्रतों के पालन की सांगोपांग सफलता, सार्वत्रिक समता, विश्व मैत्री की भव्य भावना और इन सब के ऊपर परमात्म-भक्ति और आज्ञा पालन, मुनि की शक्ति में बिजली का संचार करती है। मुनि के मुख पर एक नई खुमारी प्रकट होती है। यह खुमारी होती है निर्भयता की, शत्रु पर विजय प्राप्त करने की निःशंक श्रद्धा की।

महामुनि दो प्रकार का जंग खेल रहे हैं, उकसाने का और रक्षा का (Offensive and defensive) शत्रु पर आक्रमण कर शत्रु को हराने के साथ २ स्व संपत्ति का संरक्षण भी करते हैं। दूसरे रास्ते से शत्रु घुस कर लूट न जाए इसकी भी सावधानी रखते हैं।

मुनि उपवास, छठ, अट्ठम करते हैं—मोह सेना के साथ यह ओफेन्सिव युद्ध है, परन्तु मोह मुनि को फँसाने के षडयन्त्र भी कम नहीं करता। 'आहार संज्ञा' के सामने मुनि को लड़ते रहने देकर, दूसरी ओर क्रोध, अभिमान को प्रवेश दिलाने में प्रयत्न-शील रहता है। पर मुनि ऐसे सरल नहीं। डिफेन्सिव जंग में

भी निपुण होते हैं । तपश्चर्या के साथ वे क्रोध करते नहीं, अभिमान करते नहीं ।

ब्रह्मास्त्र के सहारे महामुनि रणमैदान में मोह शत्रु के सैनिकों को धराशायी करते हुए और शस्त्रों के प्रहार की आँधी को चीरते हुए आगे कदम बढ़ाते जाते हैं । विचारा मोह शत्रु ! जगत को वश में करने वाला मोह स्वयं मुनिराज के वश में हो जाता है, उसकी ताकत मिट्टी में मिल जाती है । मोह शत्रु की अभेद्य ताकत को चूर करने का दृढ़ संकल्प कर महामुनि मोर्चा लेते हैं । मोह सेना की कुटिल इच्छाओं को मिट्टी में मिलाते हुए मुनि दृढ़ कदमों के साथ निर्भय होकर आगे बढ़ते जाते है ।

एक बात है कि शत्रु के चाहे जैसे प्रहार में भी 'ब्रह्मज्ञान' का शस्त्र हाथ में से छूटना नहीं चाहिये । इस शस्त्र को छीनने के लिये शत्रु चाहे जितने पाँव पटके, संघर्ष करे, पर यह शस्त्र छिनने न पाए–इतनी सावधानी महामुनि को रखनी चाहिए—बस, फिर कोई भय नहीं ।

आत्मज्ञान से मुनि निर्भीक होकर आराधना के मार्ग पर आगे बढ़ सकते हैं।

मयूरी ज्ञान दृष्टिश्वेत् प्रसर्पति मनोवने ।<br>
वेष्टनं भयसर्पाणां न तदानन्दचन्दने ॥५॥ १३३

## श्लोकार्थ

यदि ज्ञान दृष्टि रूपी मयूरी मनरूपी वन में स्वच्छन्द रूप से विचरण करती हो तो आनन्द रूपी बावना-चंदन के वृक्ष पर भय रूपी सर्पों का लिपटना संभव नहीं होता ।

## श्लोक विवेचन

मन बावना-चंदन का वन है।

आनंद बावना-चंदन का वृक्ष है।

भय-भयंकर सर्प है।

ज्ञानदृष्टि—वन में विहार करती, कूजती मयूरी है।

मुनि का मन अर्थात् बावना-चंदन का वन। इस वन में सुगंध ही सुगंध, चंदन की मधुर महक! इस मन-वन में जहाँ देखो वहाँ चंदन के वृक्ष! सामान्य चंदन के वृक्ष नहीं। बावना-चंदन के वृक्ष। आनंद ही आनंद........

मुनि का मन अर्थात् आनंद वन! इस आनंद वन में मयूरी का कूजन होता रहता है। इस मयूरी का नाम है ज्ञान दृष्टि। फिर वे भय-सर्प चंदन वृक्ष पर लिपट ही नहीं सकते।

ज्ञान दृष्टि मुनि जीवन में महत्व की वस्तु है। ज्ञान दृष्टि के सहारे ही मुनि निर्भय रह सकते हैं, ज्ञान दृष्टि के सानिध्य में ही आत्मानंद की अनुभूति हो सकती है।

ज्ञान दृष्टि अर्थात् ज्ञान की दृष्टि—सम्यग्ज्ञान की दृष्टि। जगत को, जगत के पदार्थों को, जगत के प्रसंगों को और जो कुछ भी देखने-सोचने का वह सम्यग्ज्ञान की दृष्टि से देखना-सोचना। अनादि काल से जीव को देखने की-सोचने की यह दृष्टि प्राप्त नहीं हुई, इसलिये जो भी वह देखता है, सोचता है वह रागदृष्टि या द्वेष दृष्टि से। इससे वह कर्म बंधनों से बंधता है। ज्ञान दृष्टि में न तो होता है राग और न होता है द्वेष! ज्ञान दृष्टि अर्थात् मध्यस्थ दृष्टि। ज्ञान दृष्टि अर्थात् यथार्थ दृष्टि।

अनादिकालीन अज्ञान मन के झुकावों, मलीन प्रवृत्तियों और मिथ्या वासनाओं के सहारे जगत को देखने में, सोचने में भय ही रहता है, निर्भयता प्राप्त नहीं होती। उदाहरण के लिये शरीर में कोई रोग हुआ। यह जगत की एक घटना हुई। इस घटना को अज्ञान मन के झुकावों से देखने वाला भयभीत हो जाएगा। मलीन वृत्तियों वाला इन रोगों को दूर करने के प्रयत्नों में लग जाएगा। मिथ्या वासनाओं से घिरा हुआ—इस शरीर के रोग की ही चिंता में डूब जाएगा! भय रूपी सर्प इसके मन-चंदन वन के आनन्द वृक्षों पर लिपट जाएँगे तथा मन-वन में भय-सर्पों की वहुलता होगी।

परन्तु जहाँ मयूरी का कूजन हो, ज्ञान दृष्टि मन-वन में प्रवेश करे, भय-सर्पों के बंधन विल्कुल ढीले हो जाते हैं। ज्ञान दृष्टि, शरीर के रोगों के आक्रमण के समय, शरीर की नश्वरता, रोग प्रचुरता और परिवर्तनशीलता वताती है। साथ ही आत्मा और शरीर का भेद समझाती है। आत्मा की शाश्वतता सम्पूर्ण निरोगिता और आत्मा के शुद्ध स्वरूप की ओर निर्देश करती है। 'रोग के कारण पाप कर्म हैं' ऐसा कहकर पाप कर्मों को दूर करने का पुरुषार्थ करवाती है। सनत् कुमार चक्रवर्ती के शरीर में एक साथ सोलह (मतांतर से सात महा रोग) रोग उत्पन्न हुए थे। चक्रवर्ती के मन-वन में ज्ञान-दृष्टि-मयूरी की कूजन होती थी। उन्होंने सभी रोगों के मूल कारण कर्मों को दूर करने का पुरुषार्थ किया। सात सौ वर्षों तक कर्मों के साथ लड़े। ज्ञान दृष्टि ने उन्हें निर्भयता दी, प्रसन्नता दी। अपने मन वन में ज्ञान दृष्टि रूपी मयूरी कूजती ही रहे ऐसा प्रयास करना चाहिये।

कृतमोहास्त्रवैफल्यं ज्ञानवर्म विभर्ति यः।
क्व भीस्तस्य क्व वा भङ्ग कर्मसंगरकेलिषु ।।६।। १३४

## श्लोकार्थ

जिसने मोहरूपी अस्त्र को निष्फल किया है ऐसा ज्ञान रूपी कवच जो धारण करता है, उसे कर्म के संग्राम की क्रीड़ा में भय कहाँ से हो अथवा पराजय कहाँ से हो ?

## श्लोक विवेचन

कर्मों के साथ संग्राम ।

संग्रामकर्ता हैं मुनिराज़ ।

मुनिराज इस संग्राम में निर्भय हैं ।

भय का नाम नहीं, पराजय की गंध नहीं ।

कर्म के सनसनाते मोहास्त्र आते हैं फिर भी मुनिराज के मुख पर मुस्कराहट है। मन में मस्ती है और युद्ध में जोश है ।

जिन मोहास्त्रों के सामने बड़े २ सुल्तानों की कमर ढीली हो जाए, अच्छे २ पहलवानों की टाँगें पानी २ हो जाएँ, धरती को कंपायमान करने वाले महारथी होश हवाश खो बैठें—उन मोहास्त्रों के सतत प्रहारों के सामने मुनिराज अडिग खड़े रहते है–! आश्चर्य नहीं ? इस आश्चर्य का समाधान तो हो मुनि-राज के निकट जाकर, उन्हें टकटकी बाँध कर देखा जाय, देखा ?

मुनिराज के अंग पर कवच देखा ? यह लोहे का नहीं, यह कछुए की ढाल का नहीं । यह कोई रासायनिक या प्लास्टिक की बनावट नहीं । यह कवच है ज्ञान का ।

हाँ,

ज्ञान का कवच मुनिराज ने धारण कर रखा है । कर्म चाहे जितने प्रहार करे, मोहास्त्रों के भंडार खाली कर दे ... ज्ञान रूपी

कवच के सामने सब निष्फल ! कोश्या की चित्रशाला में मुनि-राज श्री स्थूलभद्र यह ज्ञान का कवच धारण करके बैठे थे। महिनों तक मोहास्त्र""सनसनाते मोहास्त्र तीक्ष्ण और तमतमते मोहास्त्र मुनिराज पर फेंके गए। कोई असर नहीं। कोई फल नहीं ! मुनिराज को भय नहीं था। मुनिराज का पराजय नहीं हुआ। स्थूलभद्र जी विजयी बनकर बाहर निकले थे।

बस, 'ज्ञान-कवच' को सम्हाल कर रखें। इसे उतार कर यदि दीवार पर लटकाया या आलमारी में बंद कर दिया और यदि मोहास्त्र आकर चिपक गया तो बारह बजा देगा ! हाँ, आप जानते देखते हुए ज्ञान रूपी कवच को न उतारें, पर यह सरक न जाए। इस बात का ध्यान रखें, क्योंकि ज्ञान-कवच इस प्रकार फिसल गिरता है—

★ इन्द्रियपरवशता

★ कषाय (क्रोधादि)

★ गारव (रसादि)

★ परिषह भीरुता

इन चार में से कोई भी आपको प्रिय लगा कि ज्ञान कवच फिसल जायगा और मोहास्त्र आपके सीने को बींध कर आर-पार निकल जाएगा—आप पराजित होकर भूमि पर गिर पड़ेंगे।

संवेग-वैराग्य और मध्यस्थ दृष्टि को विकसित करने वाले, पुष्ट करने वाले शास्त्रों-ग्रन्थों का अध्ययन, मनन और परि-शीलन करते रहें; आपके विचार और आचरण उनसे रंग डालें।

तूलवल्लघवो मूढा भ्रमन्त्यभ्रे भयानिलैः।
नैकं रोमापि तैर्ज्ञानगरिष्ठानां तु कम्पते ॥७॥ १३५

## श्लोकार्थ

आक की रुई की भाँति हल्के मूढ पुरुष भय रूपी वायु द्वारा आकाश में उड़ते फिरते हैं, परन्तु ज्ञान द्वारा अत्यन्त भारी महा-पुरुषों का एक रोम भी कम्पित नहीं होता।

## श्लोक विवेचन

प्रचंड आंधी में आपने धूल उड़ती देखी होगी, कपड़े उड़ते देखे होंगे, पत्थर उड़ते देखे होंगे—पर लोग उड़ते देखे हैं क्या? हाँ, वड़े-वड़े व्यक्ति उड़ते हैं। प्रचंड वायु के झोंके उन्हें आकाश में चक्कर कटवाते हैं और फिर जमीन पर पछाड़ते हैं।

जान लो इस प्रचंड पवन को।

इसका नाम है भय।

जैसे प्रचंड वायु के वेग में आक की रुई उड़ जाती है और आकाश में निराधार उड़ती रहती है, उसी प्रकार वायु में मानव उड़ता है और इधर-उधर भटकता फिरता है। विकल्पों के आकाश में भटकता रहता है। बिल्कुल निराधार! कोई भय लगा कि जीव उड़ता है।

रोग का भय, इज्जत चली जाने का भय, धन सम्पत्ति चली जाने का भय, कुटुम्ब परिवार विगडने का भय। ऐसे अनेक प्रकार के भयों के वायु प्रवाहित होते रहते हैं और मूढ जीव इसमें उड़ते रहते हैं। इन्हें न होती है स्थिरता और न होती है शांति।

मुनि ज्ञान से बोझिल होते हैं। सत्त्व गुण का वोझ बढ़ता है और तमो-रजो गुण का भार हल्का नहींवत् हो जाता है।

हाँ, हिमाद्रि जैसे ज्ञानी पुरुषों का तो रोम भी नहीं हिलता। भले ही सौ मील की गति से या डेढ़ सौ मील की तीव्र गति से

आँधी चले। ज्ञानी पुरुष हिमाचल जैसे निश्चल और निष्प्रकंप रहेंगे। झांझरिया मुनि को बदनाम करने के लिये उस निर्लज्ज स्त्री ने मुनि के पाँव में झाँझर पहना दिया और मुनि का पीछा किया—'दौड़ो! इसने मेरी इज्जत लूटी है……' फिर भी ये महा-मुनि तो निर्भयता से त्रंबावटी नगरी के राजमार्ग पर आगे बढ़ते जाते थे। कोई भय नहीं। कोई विकल्प नहीं। "हाय! अब मेरा क्या होगा? मेरी इज्जत क्या रहेगी? लोग क्या मानेंगे और क्या करेंगे……?" ऐसी कोई हाय-तोबा नहीं……क्योंकि वे ज्ञानी थे। पहाड़ जैसे अविचल थे।

ज्ञानी बनें तभी भय पर विजय प्राप्त की जा सकती है। भय पर विजयी बने हुए मानव का आनन्द…उसकी प्रसन्नता का कौन वर्णन कर सकता है। यह तो अनुभव करने की होती है–कहने की नहीं। भयभ्रान्त व्यक्ति इस आनन्द की–इस प्रस-न्नता की कल्पना भी नहीं कर सकता।

ज्ञानी बनने का अर्थ मात्र जानकार होना ही नहीं। मात्र-पांच-पचास या सौ-दो सौ शास्त्र पढ़ लेना ही नहीं। ज्ञानी बनना अर्थात् अपने आसपास घटित होती घटनाओं को ज्ञान दृष्टि से देखना। इस प्रकार देखना कि जिस घटना को देखकर अज्ञानी थरथर कांपता हो, ज्ञानी वहां निश्चल और निष्प्रकंप रहे। जिस प्रसंग को देखकर अज्ञानी फूट २ कर रोए, ज्ञानी वहाँ स्थिर, गंभीर और मध्यस्थ रहे। जिस घटना को देखकर अज्ञानी छिपने, भागने का प्रयत्न करे, ज्ञानी वहाँ सीना तान कर खड़ा रहे। जरा भी डर नहीं, भय नहीं।

ऐसे ज्ञानी बनने का प्रयत्न करना चाहिये, तभी भय के झंझावातों से तन-मन की तन्दुरुस्ती टिका सकेंगे, मोक्ष मार्ग पर आगे बढ़ सकेंगे।

निर्भयता के मार्ग ज्ञानी को मिलते हैं।

चित्ते परिणतं यस्य चारित्रमकुतोभयम्।
अखण्डज्ञानराज्यस्य तस्य साधोः कुतो भयम् ॥८॥१३६

## श्लोकार्थ

जिसके चित्त में, जिसे किसी से भय नहीं ऐसा चारित्र्य परिणमित है, ऐसे अखंड ज्ञान रूपी राज्य वाले साधु को कहाँ से भय हो ?

## श्लोक विवेचन

चारित्र्य।

अभय चारित्र्य।

अभय का भाव प्रकट करवाने वाला चारित्र्य जिनके पास है उन्हें भय किस बात का ? क्योंकि वे तो अखंड ज्ञान रूपी राज्य के महाराजा हैं।

अखंड ज्ञान का राज्य;

उसके महाराजा हैं मुनि !

ऐसे राज्य के ऐसे महाराजा भय भ्रान्त हों भी ? व्याकुल हों? उन्हें भय प्रेरित व्यथाएं नहीं होती। चारित्र्य की भावनाओं से मुनिकी मति भावित हुई होती है। समस्त संसार के वाह्य भौतिक पदार्थों और कर्म जन्य भावों की तरफ वे इस दृष्टिकोण से देखते हैं:—

'क्षणविपरिणाम धर्मा मर्त्यानामृद्धिसमुदयाः सर्वे।
सर्वे च शोकजनकाः संयोगा विप्रयोगान्ताः ॥'

—प्रशमरतिः

'मनुष्यों की ऋद्धि और संपत्ति क्षण में बदलने की स्वभाव वाली है। सभी ऋद्धि के समूह शोकदायी हैं। संयोग वियोग में परिणत होते हैं।

अब यह ऋद्धि या संपत्ति चली जाय, बदल जाय अथवा नष्ट हो जाए-इसके भविष्य का ज्ञान जिसे होता है, उसे शोक होता नहीं, भय लगता नहीं।

चारित्र्य में स्थिरता लाने वाली तथा अभय देने वाली दूसरी भी भावनाओं को मुनि अपने मन में स्थान देते हैं:-

भोग सुखैः किमनित्यैर्भयबहुलैः कांक्षितैः परायत्तैः।
नित्यमभयमात्मस्थं प्रशमसुखं तत्र यतितव्यम्॥

—प्रशमरतिः

'अनित्य, भययुक्त और पराधीन भोग सुखों को क्या करना? नित्य, अभय और आत्मस्थ प्रशमसुख हेतु ही प्रयत्न, पुरुषार्थ करना चाहिये।

वेदों के उदयों के जिन्होंने नकेल डाली है, कषायों के उत्पात को जिन्होंने वश में रखा है, हास्य-रति-अरति और शोक-उद्वेग की आग पर जिन्होंने पानी छिड़का है-जिन्होंने अपनी दृष्टि को सम्यक् बनाई है, ज्ञान-ध्यान और तपश्चर्या का बल प्राप्त किया है, लोक व्यापार को जिन्होंने तिलांजली दे दी है-ऐसे मुनि को भय नहीं होता, डर नहीं होता। वे तो निर्भय और नित्यानंद होते हैं।

अखंडज्ञान-साम्राज्य में भय नहीं। ज्ञान-साम्राज्य की सरहदों के उस पार भय है, शोक है, उद्वेग है। बस, मुनिराज तो

इस बात कि सावधानी रखें की सरहद पार कर दूसरी ओर न चले जाएं । ज्ञान-साम्राज्य के सिंहासन पर मुनिराज निर्भय हैं। इस साम्राज्य में रहने वालों के लिये अभयदाता हैं । अभय का आनंद ही सच्चा आनंद है। भयभीत दशा में आनंद नहीं होता, आनंद का आभास मात्र होता है। कृत्रिम आनंद होता है।

अखंड ज्ञान-साम्राज्य में ही अभय का आनंद मिलता है।

---

# १८ अनात्मशंसा

गुणैर्यदि न पूर्णोऽसि कृतमात्मप्रशंसया ।
गुणैरेवासि पूर्णश्चेत् कृतमात्मप्रशंसया ॥१॥१३७

## श्लोकार्थ

यदि तू गुणों से पूर्ण नहीं है तो अपनी प्रशंसा व्यर्थ है, और यदि तू गुणों से पूर्ण है तब भी अपनी प्रशंसा व्यर्थ है।

## श्लोक विवेचन

प्रशंसा

स्व-प्रशंसा!

मनुष्य मात्र में यह वृत्ति जन्मजात होती है कि उसे अपनी प्रशंसा सुनना प्रिय लगता है, उसे अपनी प्रशंसा करना प्रिय लगता है, अध्यात्म मार्ग में यह वृत्ति अवरोध रूप है। मोक्षमार्ग की आराधना के मार्ग में स्व-प्रशंसा' की अभिलाषा त्याज्य है।

हाँ, तुझ में गुण हैं, तू ज्ञानी है, तू दानवीर है, तू तपस्वी है, तू पर-उपकारी है, तू ब्रह्मचारी-फिर भी तू अपनी प्रशंसा न कर, न सुन, स्व प्रशंसा में से उत्पन्न आनंद तुझे उन्मत्त बनाएगा फिर तू अध्यात्म मार्ग से भ्रष्ट हो जाएगा। यदि तेरे पास गुण

हैं, तो फिर तेरे 'आत्म प्रशंसा की क्या आवश्यकता है। इस प्रशंसा से तेरे गुण वढ़ेंगे नहीं, हां, स्व-प्रशंसा करने या सुनने से ये गुण चले जाने का भय तो निश्चित है।

'मेरा सत्कार्य अन्य जानें, मेरे गुण दूसरे जानें- -मुझे सज्जन समझें- ऐसी इच्छा, अभिलाषा स्व-प्रशंसा करने के लिये मानव को प्रेरित करती है, और मनुष्य प्रशंसा कर वैठता है। इसमें इने 'पाप' नहीं समझ में आता, भूल समझ में नहीं आती। न समझ में आए! पर साधना उपासना-आराधना के मार्ग पर जो न हो उसे न समझ में आए पर जिन्हें मोक्षमार्ग की साधना में से आनंदामृत प्राप्त हो जाता है, जिन्हें आत्म स्व-रूप की उपासना में से आनंद की डकार आ जाती है, उन्हें 'स्वप्रशंसा' करने का विचार भी नहीं आता, 'स्वप्रशंसा' को वे पाप समझते हैं, स्व-प्रशंसा में से प्राप्त आनंद उन्हें कृत्रिम और क्षणिक लगता है।

जबकि कई लोगों को जिनके पास ऐसे गुण नहीं, सत्कार्य नहीं या शक्ति नहीं-स्व-प्रशंसा करने की कुटेव पड़ी हुई होती है। अरे भाई! तेरे किस वात की प्रशंसा? गुण नहीं, फिर भी प्रशंसा? जितना समय प्रशंसा करने में निकालता है उतना समय गुण प्राप्त करने में विताए तो! नहीं, गुण प्राप्त करने की साधना कठिन है जवकि विना गुणों के प्रशंसा प्राप्त करने की साधना पागल जीव को सरल लगती है।

स्वप्रशंसा के साथ पर निंदा का पाप तो लगा ही रहता है! पर निंदा के माध्यम से स्वप्रशंसा करना ऐसे जीवों को पसंद आता है जिनमें वास्तव में गुण नहीं होते और प्रशंसा के भूखे होते हैं। दूसरे की निर्वलता प्रकाश में लाने से अपनी उच्चता

स्वतः सिद्ध हो जाती है, ऐसी वृत्ति वाले जीव भी देखने को मिलते हैं ।

आत्मोत्कर्षाच्च बध्यते कर्म नीचै र्गोत्र
प्रतिभवमनेकभव कोटिदुर्मोचम् ।।

भगवान उमास्वाति कहते हैं : आत्म प्रशंसा से ऐसा 'नीच गोत्र' कर्मबंध होता है कि जो करोड़ों भवों में भी नहीं छूटता !

और भी एक सच्ची बात कहूँ ? यदि हम धर्माराधक हैं तो अपने मुँह अपनी प्रशंसा हमें शोभा नहीं देती !

श्रेयोद्रुमस्य मूलानि स्वोत्कर्षाम्भः प्रवाहतः ।
पुण्यानि प्रकटीकुर्वन् फलं किं समवाप्स्यसि ।।२।।१३८

## श्लोकार्थ

कल्याणरूप वृक्ष के पुण्यरूप मूल को अपने उत्कर्षवादरूप पानी के प्रवाह से प्रकट करता हुआ तू क्या फल प्राप्त करेगा ?

## श्लोक विवेचन

कल्याण वृक्ष है।
उसके पुण्य मूल हैं ।

मूल मजबूत—मूल गहरा तो वृक्ष मजबूत । मूल ढीले तो वृक्ष ढल पड़ा समझें । सुख का छायादार वट वृक्ष पुण्यरूपी मूल पर खड़ा रहता है ।

इस वृक्ष के मूल में पानी का प्रवाह पहुँच गया है और जड़ें बाहर दिखाई देने लगी हैं, इसका आपको पता भी है? पानी के प्रवाह ने जड़ें ढीली कर दी है और वृक्ष डगमगा गया है क्या आपको ज्ञान है? आंखे खोलो और देखो—कल्याण वृक्ष नष्ट भ्रष्ट हो जायगा । इतनी भारी उपेक्षा करने से नहीं चलेगा ।

क्या आपको पानी का प्रवाह नहीं दिखता ? आपने स्वयं तो पानी का पंप खुला छोड़ रखा है और आप नहीं जानते ? आश्चर्य ! क्या आप स्व प्रशंसा नहीं करते ? क्या आप अपने सत्कार्यों का कीर्तिगान नहीं करते ? क्या आप अपने गुणों की प्रशंसा नहीं करते ?

हाँ, यही स्व प्रशंसा के पानी का पंप आपने पूरे वेग के साथ खुला छोड़ रखा है। यह पानी 'कल्याण-वृक्ष' की जड़ों तक पहुँच गया है……देखो, ये जड़ें दिखने लगी हैं और वृक्ष धराशायी होने ही वाला है। 'कल्याण वृक्ष' गिरा कि वस, फिर दुःख ही दुःख भोगना रहेगा, और स्वप्रशंसा करने के होश उड़ जायँगे ।

संभवतः स्वप्रशंसा कर आप कुछ आनंद का अनुभव करते होंगे और सुख भी मिलता हुआ लगता होगा, परन्तु स्वप्रशंसा में से प्राप्त आनंद क्षणभंगुर और परिणामस्वरूप दुःखदायी होता है, इस वात को आप न भूल जायँ। क्या आप इतने आनंद का त्याग नहीं कर सकते ? यदि कर सकें तो 'कल्याण-वृक्ष' खड़ा रहेगा और उस पर परम सुख के फल लगेंगे। इन फलों का स्वाद आपको अमर वना देगा। हां, वहाँ तक आपकी धीरता चाहिये। दूसरों को स्वप्रशंसा द्वारा आनंद लूटते देखकर उनका अनुकरण करने की वृत्ति न चाहिये। दूसरों को स्व-प्रशंसा द्वारा आनंद लूटने दो। आपके ऐसा आनंद 'अकल्प्य', 'अभोग्य' समझना चाहिये।

हम अपने ही मुँह अपनी प्रशंसा करें तो शोभा नहीं देता। अपना मूल्य खुद ही आँकें, अपना महत्व स्वयं ही गाया करें, अपने गुण स्वयं ही वताया करें, तो एक आराधक आत्मा के

लिये तो वह उचित नहीं समझा जाता । मोक्ष मार्ग की आराधक आत्मा को 'अपने मुँह मियाँ मिट्ठू' बनना घोर पाप समझना चाहिये । मोक्ष मार्ग का आराधक तो अपने दोष ही देखे । दूसरे के गुण ही देखे । और स्वयं में गुण ही न दिखें, तो उन्हें गाने की तो बात ही कहाँ रही ?

'स्व प्रशंसा से कल्याण वृक्ष की पुण्य जड़ें उखड़ जाती हैं; इसका अर्थ यह है कि स्व प्रशंसा करने से पुण्य क्षीण होता है और पुण्य क्षीण होने से सुखों का नाश होता है । स्व प्रशंसा सुखों का नाश करने वाली होती है ।

आलम्बिता हिताय स्युः परैः स्वगुणरश्मयः ।
अहोस्वयं गृहीतास्तु पातयन्ति भवोदधौ ।।३।। १३६

## श्लोकार्थ

दूसरे के ग्रहण किये हुए अपने गुण रूपी रस्से हित के लिये होते हैं । आश्चर्य है कि स्वयं ने ग्रहण किये हों तो भव समुद्र में डुबोते हैं ।

## श्लोक विवेचन

आप में गुण हैं ? वे गुण दूसरों को देखने दो, दूसरों को अनुवाद करने दो, दूसरों को प्रशंसा करने दो । वे गुण दर्शन, गुणानुवाद और गुण प्रशंसा द्वारा इस रौद्र संसार सागर से पार उतर जाएँगे ।

पर मित्र ! आप स्वयं के गुण देखेंगे नहीं, न बोलेंगे । यदि आप अपने गुणों की प्रशंसा करने की कुटेव में फंसे तो यह कुटेव—यह व्यसन आपको भीषण भव समुद्र में गिरा देगा ।

गुण प्रशंसा तिराती भी है और डुबोती भी है ! किसके गुणों की कौन प्रशंसा करता है इसी पर तिरने और डूबने का ।

आपके गुणों की प्रशंसा यदि आपने स्वयं ने की तो डूबे समझें। दूसरे जीवों के गुणों की प्रशंसा आपने की तो तिरे समझें। जब-जब गुणों की प्रशंसा करने का मन हो तब दूसरे जीवों के गुणों की प्रशंसा करें। अपने गुणों की प्रशंसा करने की कुटेव को तो किसी भी प्रकार से दूर रखें। यद्यपि यह कुटेव अनादि काल की है और जीव मात्र को यह कुटेव सताती है। इस कुटेव में से जो मुक्त हुआ उसे महात्मा समझना चाहिये।

अपने गुणों की प्रशंसा करने से—

(१) गुणों की वृद्धि का कार्य स्थगित हो जाता है।

(२) अपने दोषों की ओर उपेक्षा होती है।

(३) दूसरे जीवों के गुण देखे नहीं जा सकते।

(४) दूसरे जीवों के गुण सुनकर द्वेष होता है।

(५) गाढ कर्म बंध होता है।

दूसरे जीवों की दृष्टि में उत्तम, सज्जन, गुणवान् दिखने की इच्छा मनुष्य को स्व प्रशंसा' करने के लिये प्रेरित करती है। वह इच्छा सर्वजन-साधारण इच्छा है। इस इच्छा को दूर किये बिना 'स्व प्रशंसा' के पाप में से जीव का उद्धार हो नहीं सकता, परन्तु इस इच्छा के मूल में रही हुई मान्यता कैसी गलत है! "मैं अपनी प्रशंसा करूँगा तो दूसरे मुझे सज्जन, उत्तम समझेंगे क्या यह मान्यता सही है? अपने गुणों की जाहिरात करने की यह रीति प्रभावशाली नहीं, लाभकारी भी नहीं, हां, आज के 'चुनाव' के युग में निर्वाचित होने की इच्छावाला उम्मीदवार अपने गुणों को खूब गाता है! धार्मिक क्षेत्र में, सामाजिक क्षेत्र में, राजकीय क्षेत्र में—सर्वत्र सत्ता हेतु स्व प्रशंसा करना आवश्यक समझा गया है।

खैर, संसार क्षेत्र में स्व प्रशंसा भले ही आवश्यक समझी गई हो, मोक्ष मार्ग पर तो 'स्व प्रशंसा' पाप ही है। यदि हम मोक्ष मार्ग पर चल रहे हैं अथवा चलने की अभिलाषा वाले हैं तो 'स्व प्रशंसा' न करने की प्रतिज्ञा ही होनी चाहिये। स्व-प्रशंसा नहीं करने से कदाचित् ऐसा लगेगा कि आपकी उत्तमता, आपके गुणों से दुनिया अनभिज्ञ है, आपका मूल्यांकन नहीं करती, पर कोई बात नहीं, एक दिन ऐसा आएगा जब आपके गुण दुनिया के लिये महान् आलंबन बन जाएँगे। ये गुण दुनिया के जीवों को पाप मुक्त करने वाले बन जाएँगे। धैर्य रक्खें। जल्दबाजी न करें। हां, दूसरे जीवों के गुणों की प्रशंसा करते ही चलें तो आप निर्भय हैं।

उच्चत्वदृष्टिदोषोत्थस्वोत्कर्षज्वर शान्तिकम्।
पूर्व पुरुषसिंहेभ्यो भृशं नीचत्वभावनम् ॥४॥१४०

## श्लोकार्थ

उच्चत्व की दृष्टि के दोष से उत्पन्न हुए अपने अभिमान रूपी ज्वर की शांति करने वाले, पूर्व पुरुष रूपी सिंहों से अत्यन्त न्यूनता की भावना करना है।

## श्लोक विवेचन

उच्चत्व का ख्याल !

खतरनाक ख्याल !

"मैं ऊँचा····'मैं दूसरे मनुष्यों से ऊँचा····'तप से ऊँचा, ज्ञान से ऊँचा, सेवा से ऊँचा, सादगी से ऊँचा····'यदि ऐसा किसी को किसी उच्चता का ख्याल है तो वह खतरनाक है—इस बात को याद रक्खें। इस ख्याल में से एक 'ज्वर' पैदा होता है।

ज्वर ! बुखार ! 'मलेरिया' 'न्यूमोनिया', 'टाइफोइड' इन सबसे भी भयानक बुखार । इस बुखार का नाम है 'अभिमान; शायद बुखार का यह नाम आप पहली बार ही सुन रहे होंगे ।

बुखार में व्यक्ति को मिठाई भी कड़वी लगती है, बुखार की तीव्रता में व्यक्ति पागलपन की बातें भी करता है, अपनी सुध बुध भी खो बैठता है; अभिमान के बुखार में भी ये सभी ही प्रतिक्रियायें होती हैं, परन्तु ये प्रतिक्रियाएँ, अभिमानी को दिखाई नहीं देतीं ।

नम्रता, लघुता, विवेक-ये सभी मिठाईयां अभिमान के ज्वर में रुचिकर नहीं लगतीं, कड़वी लगती हैं । अभिमान के ज्वर में पर-अपकर्ष की मूर्खतापूर्ण बातें होती रहती है—स्वयं क्या बोलता है, ऐसा बोलने में स्वयं कैसा लगता है, इस बात का होश हवाश उसे रहता नहीं । वह उपकारी माता-पिता की अवगणना कर डालता है । परमोपकारी सद्गुरुओं का उपहास करता है । अन्य गुणी व्यक्तियों को तुच्छ गिनता है; उनके दोषों को आगे रखकर, उन्हें दोषी स्थापित करने का प्रयत्न करता है ।

ऐसा भयंकर बुखार दूर करना है क्या ? 'अभिमान' एक बुखार है—यह बात आत्म-साक्षी द्वारा मानने में आती है क्या ? तभी उसे दूर करने का प्रयत्न हो सकता है । आत्म-कल्याण के मार्ग पर ऐसे बुखार वाला व्यक्ति चल नहीं सकेगा । ऐसे बुखार वाला शायद कहेगा कि मैं मोक्षमार्ग पर चल रहा हूँ तो उसे मिथ्या प्रलाप समझें ।

इस बुखार को उतारने की औषधि भी पूज्य उपाध्यायजी महाराज ने बताई है ?

'जिस विषय का आपको अभिमान हो, उस विषय में वहुत ऊँची सिद्धि प्राप्त करने वाले पूर्वकालीन महापुरुषों के विषय में सोचें। उनकी सर्वोत्तम सिद्धि के साथ अपनी तुलना करें।

यह विचारौषधि चमत्कारिक है। ज्यों ही आप इन पूर्व कालीन पुरुषसिंहों के सामने स्वयं को खड़ा हुआ देखेंगे, आप स्वयं को वामन पाएँगे। आपको आपका अस्तित्व नहीं तुल्य लगेगा। आपका अभिमान ज्वर 'नोर्मल' हो जाएगा।

ज्ञान, विज्ञान, वुद्धि, वल, कला, त्याग, व्रत, तप-आदि विषयों में, भूतकाल में हो चुके महापुरुषों की अद्भुत सिद्धियों का स्मरण आप में यह बुखार चढ़ने नहीं देगा। साधना के मार्ग पर यह स्मरण निरन्तर रखना होगा। तदुपरान्त वर्तमान काल में भी अपने से वहुत आगे वढ़े हुए महापुरुषों का विचार करना चाहिये। "इन सव के सामने मेरे अन्दर क्या है? कुछ नहीं—तो फिर मिथ्या अभिमान क्यों करना ?"

शरीर रूपलावण्य ग्रामारामधनादिभिः।
उत्कर्षः परपर्यायैश्चिदानन्द घनस्य कः? ॥५॥१४१

## श्लोकार्थ

शरीर के रूप लावण्य, ग्राम, वगीचे और धन, पुत्र पौत्रादि समृद्धि रूप पर द्रव्य के धर्म द्वारा, ज्ञानानन्द से भरपूर आत्मा को क्या अभिमान हो ?

## श्लोक विवेचन

पर-पर्याय,

आत्मा से पर-भिन्न, उसके पर्याय।

शरीर का सौन्दर्य, शरीर की कान्ति, ग्राम, नगर, उद्यान, धन-संपत्ति और पुत्र-पत्नी आदि पर-पर्याय हैं। आत्मा से भिन्न

जो पुद्गल है, उस पुद्गल की रचनाए हैं । पुद्गल की वे परिवर्तनशील अवस्थाएँ हैं ।

आत्मन् ! तेरे इन पौद्गलिक रचनाओं के साथ क्या लेना देना है ? सुन, ये तेरी अवस्थाएँ नहीं, तेरी रचनाएँ नहीं । ये पर हैं—परायी हैं—इनकी समृद्धि से तू अपने आप को श्रीसंत-समृद्ध न मान। इस समृद्धि का अभिमान तू न कर। इस अभिमान में से प्रकट होता आनंद तू न मना।

हे चिदानन्दघन । तू ज्ञानानन्द से पूर्ण है। पुद्गलानंद का विष बिल्कुल निचोड़ दिया गया है। ज्ञानानन्द की मस्ती के आगे तुझे इन पुद्गलों की परिवर्तनशील अवस्थाओं में से प्राप्त होने वाला आनन्द तुच्छ लगता है । आनंद नहीं, परन्तु पागल-पन लगता है। दुनिया तुझे भले ही इन पुद्गल पर्यायों की समृद्धि से सुन्दर देखे, सौन्दर्यशाली समझे, नगरपति माने, पुत्र-पुत्री और पत्नी से पुण्यशाली समझे, धन के ढेरों का मालिक रूप देखे, परन्तु दुनिया की इन पर पर्यायों के दर्शन से उत्पन्न प्रशंसा, कीर्ति तेरे एक रोएँ को भी हिला नहीं सकती, तुझे रोमांचित नहीं कर सकती—क्योंकि तूने अपने मन में आत्म साक्षी पूर्वक निर्णय किया है, 'शरीर के रूप सौन्दर्य, धन-धान्य और परिवार—ये सभी पुद्गल के उत्पादन हैं—मेरा कुछ नहीं—मेरे साथ इनका कोई संबंध नहीं ।

फिर इस पर अभिमान—उत्कर्ष करने का तो रहता ही कहाँ है ? पर पर्याय का मूल्यांकन ही रहा नहीं, तो उस पर अभिमान का तो प्रश्न ही नहीं रहता ।

❀ पर पुद्गल के पर्यायों का मूल्यांकन समाप्त करो ।

❀ ज्ञानानंद को अखंडित रक्खो ।

आत्म प्रशंसा के अभिमान से बचने हेतु ये दो उपाय यहाँ बताए हैं। मोक्ष मार्ग पर जिन्होंने प्रयाण शुरू किया है, व्रतों-महा व्रतों का जीवन जीने की जिन्होंने प्रतिज्ञा की है तपश्चर्या और त्याग का जो उच्च मूल्यांकन करते हैं, ऐसी मुमुक्षु आत्माओं को आत्म प्रशंसा के पाप से बचना चाहिये। उसके लिये परपुद्गल के पर्यायों के गुणगान करना उन्हें बन्द करना चाहिये तथा ज्ञानानंद में निमग्न हो जाना चाहिये।

स्व प्रशंसा के साथ परनिंदा जुड़ी रहती है, स्व प्रशंसा और परनिंदा का आनंद आने लगा कि ज्ञानानंद कम होने का। जैसे-जैसे ज्ञानानंद घटता चलेगा वैसे-वैसे आत्म तत्व भूलते जाएंगे और पुद्गल तत्व जीवन में प्रधान बनता जाएगा।

मुनि तो चिदानंदघन होते हैं।

उन्हें पर पर्यायों का अभिमान नहीं होता।

वे तो ज्ञानानंद के महोदधि में विलसित रहते हैं।

मुनि का निरभिमान पन इसीलिये होता है।

शुद्धाः प्रत्यात्मसाम्येन पर्यायाः परिभाविताः।

अशुद्धाश्चापकृष्टत्वाद् नोत्कर्षाय महामुनेः ॥६॥१४२

## श्लोकार्थ

सोचे हुए (शुद्ध नय की दृष्टि से) शुद्ध पर्याय प्रत्येक आत्मा में समान रूप से होते हैं। (इसलिये और) अशुद्ध विभाव पर्याय तुच्छ होने से, महामुनि को (सर्व नय में मध्यस्थ परिणति वाले मुनि को) अभिमान के लिए नहीं होते।

## श्लोक विवेचन

महामुनि तत्वचिंतन द्वारा अभिमान पर विजय प्राप्त करते हैं ! कैसा यह अपूर्व, अद्‌भुत और सत्य चिंतन है; यह यहाँ देखना है।

महामुनि शुद्ध नय की दृष्टि से आत्मा को देखते हैं—अपनी आत्मा को देखते हैं—फिर विश्व की सभी आत्माओं को देखते हैं। उन्हें कोई भेद-अन्तर-उच्चता-नीचता-भारी-हल्कापन नहीं दीखता। प्रत्येक आत्मा के शुद्ध पर्याय समान दीखते हैं। दूसरी आत्माओं की अपेक्षा अपनी आत्मा में कोई अधिकता या विशेषता नहीं दीखती, तो कहो कि उन्हें अभिमान कैसे हो ? दूसरों की अपेक्षा स्वयं बढ़कर लगें, ऊँचे लगें तो अभिमान पैदा होता है।

आत्मा के शुद्ध पर्यायों का विचार शुद्ध नय की दृष्टि से होता है। इस विचार में सभी आत्माएँ ज्ञानादि अनंत गुणों से युक्त, अरूपी, दोषरहित दीखती हैं— दूसरी आत्माओं की अपेक्षा अपनी अपेक्षा एक भी गुण अधिक दीखता नहीं—किसी भी आत्मा में दोष दीखता नहीं—फिर उत्कर्ष किस बात पर ?

हाँ, शुद्ध स्वरूप के चिंतन में तो अभिमान के घोड़े पर चढ़ना न हो, परन्तु अशुद्ध पर्याय भी आत्मा में दीखते हैं न ? अशुद्ध पर्यायों में समानता नहीं दीखती ! उसमें तो अभिमान के टट्टू पर चढ़ लिया जाता है न ?

नहीं ! महामुनि अशुद्ध पर्यायों को तुच्छ समझ कर फेंक देते हैं। अशुद्ध पर्यायों के ढेर पर महामुनि अभिमान करे भी ? दूसरों की अपेक्षा बढ़कर रूप हो, विशिष्ट लावण्य हो, दूसरे जीवों की अपेक्षा अधिक बुद्धि हो अथवा शास्त्रज्ञान हो, दूसरी

आत्माओं की अपेक्षा अधिक शिष्य हों—या मान-सम्मान अधिक मिलता है पर महामुनि के मन से तो यह सब तुच्छ होता है। तुच्छ वस्तु की अधिकता पर उत्तम पुरुष अभिमान नहीं करता।

पड़ोसी के घर के कचरे की अपेक्षा तुम्हारे घर का कचरा अधिक हो, तो क्या तुम अभिमान करोगे? 'तेरे घर की अपेक्षा मेरे घर में अधिक कचरा है,' ऐसे फूलोगे क्या? नहीं! कचरे को आप तुच्छ समझते हैं इसलिये इसकी अधिकता पर अभिमान नहीं होता। तो जिन महामुनि ने सर्व विभाव—पर्यायों को तुच्छ गिने कचरे के समान गिने, क्या वे उनकी अधिकता पर अभिमान करेंगे?

❀ शुद्ध पर्यायों में समानता का दर्शन।

❀ अशुद्ध पर्यायों में तुच्छता का दर्शन।

महामुनि को मध्यस्थ भाव में रखता है। आत्म-उत्कर्ष की खाई में गिरने नहीं देता। आत्मा की स्वभाव दशा और विभाव दशा का दर्शन चिंतन महामुनि का अमोघ शस्त्र बन जाता है। इस अमोघ शस्त्र के सहारे वह अभिमान के पहाड़ को चूर-चूर कर डालता है। मुनिवर यदि इस प्रकार चिंतन के मार्ग पर चलें तो अभिमान उनके पास फटकने भी न पाएगा। स्वोत्कर्ष का विषधर उनकी गंध से ही दूर भाग जाएगा।

क्षोभं गच्छन् समुद्रोऽपि स्वोत्कर्षपवनेरितः।
गुणौघान् बुद्बुदीकृत्य विनाशयसि किं मुधा? ॥७॥१४३

## श्लोकार्थ

मर्यादा रहित होते हुए भी अपने अभिमान रूपी पवन से प्रेरित बना हुआ और व्याकुलता को प्राप्त करता हुआ, गुण

के समुदाय को बुलबुला रूप करके व्यर्थ क्यों विनाश करता है ?

## श्लोक विवेचन

तू साधु है।

साधुवेष की मर्यादा में है—

अभिमान की प्रचंड वायु फूँकी जा रही है····आत्म समुद्र हिलोरें मार रहा है—गुण समूह का पानी बुलबुले बन कर नष्ट हो रहा है—तुझे शोभा देता है क्या ? तू अपनी मर्यादा तो देख।

अभिमान की वायु गुणों का नाश करती है; यह सत्य यदि हृदय में घर कर जाए तो गुणों का नाश रुक जाए। गुणों का संरक्षण करने के लिये अभिमान न करने का पू. उपाध्यायजी महाराज का निर्देश है।

तू साधु का स्वांग वनाकर अभिमान करता है ? क्यों गुणों का व्यर्थ नाश करता हैं ? अभिमान से गुणों का नाश होता ही है, यह वात क्या तेरी समझ में नहीं आती ? तो वह जमालि क्यों भव में भटका ? अभिमान से वह कैसा अक्कड़ वना था ? परम उपकारी वीर वर्धमान स्वामी के उपकार को भूला; विनय को भूला, अपनी अल्पज्ञता का ख्याल न रख सका, कितने गुणों का नाश किया ? अभिमान के मद और वेग में अच्छी-अच्छी गुण-इमारतें भूमिसात् हो जाती हैं।

अभिमान की वायु के उत्पत्तिस्थानों पर ही 'सील' लगा दो। कुल, रूप, वल, यौवन, धन, वुद्धि—आदि दूसरे जीवों की अपेक्षा आपके पास वढ़कर होंगे—और इन सव पर यदि आपने उत्कर्ष किया—तो वस, पवन की आंधी चली समझो। आप

साधु हैं, तो शास्त्र ज्ञान, शासन प्रभावकता, वक्तृत्व शक्ति, लेखन कला, शिष्य-परिवार, भक्त-परिवार-आदि बातों पर अभिमान पैदा हो सकता है। यदि तात्विक दृष्टि बिन्दु से इन सब को 'तुच्छ' न गिना और शुद्ध नय की दृष्टि को खुली रखकर सभी जीवों के प्रति 'समानता' का विचार न किया, तो अभिमान के चक्रवात में आप घवरा जाएँगे। गुण वुलवुले जैसे वनकर नष्ट हो जाएँगे। फिर एक नया अनिष्ट पैदा होगा। गुणों का नाश होने पर भी, 'मैं गुणवान् हूँ' यह वताने और साधु की तरह इज्जत वनाए रखने का आप दंभ करने लगेंगे: आप जैसे नही, वैसा वताने का प्रयत्न करेंगे। स्वयं में गुण न होते हुए भी गुणी दीखने का मोह आत्मा का कैसा अधः पतन कर डालता है—यह समझाने की आवश्यकता है क्या ?

वड़े परिश्रम से गुण आत्मा में प्रकट होते हैं, उनका संरक्षण यदि न किया जाय तो समझना चाहिये कि गुणों का मूल्यांकन हम भूल वैठे हैं। गुणों का उच्च मूल्यांकन भूलने वाले मनुष्य के गुणों का विनाश होते देर नहीं लगती। गुणों का नाश करने वाले शत्रु ताक लगाकर वैठे ही हैं, इन्हें जरा आप स्थान कर दो कि टूटे समझो। स्व-पर्याय से अथवा पर-पर्याय से हम अभिमान करें ही नहीं-क्योंकि हम साधु वेष की मर्यादा के वंधन में हैं।

महात्मा, गुणों का नाश न करो। अभिमान का संग न करो।

निरपेक्षानवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्तय: ।<br>
योगिनो गलितोत्कर्षापकर्षानल्पकल्पना: ॥८॥ १४४

## श्लोकार्थ

अपेक्षारहित, देश की मर्यादारहित-काल की मर्यादारहित

ज्ञानमय स्वरूप है जिनका ऐसे, और पिघल चुकी हैं उत्कर्ष और अपकर्ष को अनेक कल्पनाएं जिनकी, ऐसे योगी होते हैं।

## श्लोक विवेचन

योगी,

आत्म स्वरूप में रमण करता हुआ, परमात्म स्वरूप का इच्छुक योगी, देश और काल के उसे वन्धन नहीं, स्व का उत्कर्ष नहीं या पर का अपकर्ष नहीं-ऐसा योगी !

आत्मा के महोदधि में विलसित होते अनंत ज्ञान में ही इस योगी की रमणता होती है। पर भाव, पर-पर्याय या पुद्गल की विविध रचनाओं में योगी की चेतना जाए नहीं, लुभाए नहीं, आकर्षित हो नहीं-इसे कोई इच्छा ही नहीं, कामना नहीं या अभिलाषा नहीं; यह तो मस्त होकर परमात्मा के स्वरूप की ओर आगे बढ़ता ही जाता है, इसे किसी की परवाह नहीं, किसी की अपेक्षा नहीं, विलकुल निरपेक्ष ! भव सागर को पार करने योग्य चाहिये वैसी निरपेक्षता।

'निरविक्खो तरइ दुत्तरभवोयं'

'निरपेक्ष तिरे दुस्तर भवसागर को'

किसी देश-नगर-ग्राम-या, आश्रय का उनके मन पर बंधन नहीं। कोई वर्षा ऋतु या ग्रीष्मकाल-उनकी निर्वाण-यात्रा में किसी प्रकार का प्रतिवन्ध नहीं कर सकते। अरे किसी भाव की-प्रेम भाव की भी उन्हें अपेक्षा नहीं। 'कोई मुझे योगी माने, कोई मुझे महात्मा माने, कोई मुझे संयमी माने—ऐसी भी उन्हें अपेक्षा नहीं—किसी भी परभाव के आधार पर जीवन जीने का ही नहीं, फिर स्व-उत्कर्ष और पर-अपकर्ष की कल्पनाएं वेचारी पिघलेंगी नहीं तो क्या ?

देश-काल और पर द्रव्य के सहारे जीवन-विताने वाला स्वोत्कर्ष-स्वाभिमान के नकेल नहीं डाल सकता । पर-अपकर्ष-परनिंदा की कुटेव को दूर नहीं कर सकता । अभिमान को गलाने के लिये निरपेक्षता की भट्टी में इच्छाओं-कामनाओं को फेंक देना चाहिये । अपेक्षा रहित वनना चाहिये । अपेक्षा रहित पर द्रव्यों की अपेक्षा विना जीवन जीने का आदर्श रखकर, इस दिशा में प्रयत्न किया जाए तो स्व-महत्ता की शहनाइयां वजती वन्द हो जाएं और परनिंदा के ढोल वजते भी रुक जाएं ।

योगी वनना है क्या ?

वाहर से दीखता कठोर परन्तु अन्दर से शांत, प्रशांत और कोमल जीवन योगी का होता है । ऐसा जीवन जीने की तमन्ना जागी है क्या ? वर्तमान पर द्रव्य-सापेक्ष जीवन के प्रति नफरत पैदा हुई है क्या ? स्व-प्रशंसा और परनिंदा वाला जीवन अकुलाता है क्या ? पर परिणति के प्रांगण में हो रही प्रेम-चेष्टाएं अप्रिय वनी हैं ? योगी का आंतरिक प्रसन्नता वाला, आत्म स्वरूप की रमणतावाला, अलख की धुन में दौड़ता हुआ जीवन ललचाता है क्या ।

तव तो तुम 'योगी' वन सकोगे । योगी जीवन का महानन्द तुम अनुभव कर सकोगे । अभिमान की कल्पना गल जाएगी और आत्मा के अनंत गुण प्रकट हो जाएंगे ।

---

ॐ ह्रीं अर्हं नमः

# १९. तत्वदृष्टि

रूपे रूपवती दृष्टि दृष्ट्वा रूपं विमुह्यति ।
मज्जत्यात्मनि नीरूपे तत्वदृष्टिस्त्वरूपिणी ॥१॥ १४५

## श्लोकार्थ

रूप वाली दृष्टि रूप को देखकर रूप में मोहित होती है। रूपरहित तत्व की दृष्टि तो रूपरहित आत्मा में मग्न होती है।

## श्लोक विवेचन

तत्वदृष्टि को !

वासनाओं को निर्मूल करने वाली दृष्टि।

दृष्टि को तात्त्विक बनानी है, अर्थात् जगत के पदार्थों का दर्शन तात्त्विक दृष्टि से करना है। तात्त्विक दृष्टि से किए जाते पदार्थ दर्शन में राग द्वेष शामिल नहीं होते। तात्त्विक दृष्टि से किए जाते पदार्थ दर्शन में असत्य का अंश मिश्रित नहीं होता।

चमड़े की दृष्टि चमड़े के रूप देखकर मोहित होती है। राग-द्वेष करवाती है। चमड़े की दृष्टि से-चर्मचक्षु से भव का मार्ग दीखता है, संसार मार्ग दीखता है-मोक्ष मार्ग चर्मचक्षु से नहीं देखा जा सकता। मोक्षमार्ग के देखने के लिये तत्त्वदृष्टि चाहिये। इस तत्त्वदृष्टि को श्री आनंदघनजी महाराज 'दिव्य-विचार' कहते हैं।

चरम-नयणे करी मारग जोवतां
भूल्यो सयल संसार।
जेणे नयणे करी मारग जोईए
नयन ते दिव्य विचार-पंथडो निहालूं रे बीजा जिन तणो।

अरूपी आत्मा अरूपी तत्त्वदृष्टि से ही देखी जा सकती है। तत्त्व दृष्टि भी अरूपी है; आत्मा भी अरूपी है-अरूपी से अरूपी देखा जाता है। पौद्गलिक दृष्टि से पुद्गल के रूप देखे जाते हैं।

चर्म दृष्टि- पुद्गल दृष्टि-चरम नयन-सभी पर्याय हैं। आत्म दर्शन करने के लिये ये दृष्टियां नहीं चलतीं; आत्म दर्शन करने के लिये अरूपी तत्त्व दृष्टि चाहिये। यह तत्त्व दृष्टि खुलने के पश्चात् आत्म प्रशंसा या परनिंदा जैसी कुटेव टिक नहीं सकती। तत्त्व दृष्टि खुलती है सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र्य की निरतिचार आराधना से।

तत्त्वभूत पदार्थ एक मात्र आत्मा है। अन्य सब पारमार्थिक दृष्टि से असत् है - अतत्त्व है। अनादिकाल तत्त्वभूत आत्मा को भूलकर अतत्त्वभूत पदार्थों के पीछे जीव भटका, दुःखी हुआ, कष्टों का शिकार बना, परेशानियों में फँसा.... जिनेश्वर भगवान् की तत्त्वदृष्टि न मिली।

जिस दृष्टि से आत्मा पर अनुराग हो, उस दृष्टि को तत्त्वदृष्टि कहते हैं। जिस दृष्टि से जड़-पुद्गल पर अनुराग हो उस दृष्टि को चर्म दृष्टि कहते हैं।

पूर्णतः तत्त्वदृष्टि केवलज्ञानी भगवान की होती है। पूर्ण तत्त्व-दृष्टि में सकल विश्व के चराचर पदार्थों का त्रैकालिक दर्शन होता है। वह दर्शन राग-द्वेष रहित होता है, हर्ष शोकरहित होता है, आनंद विषाद रहित होता है। अरूपी आत्मा का भी प्रत्यक्ष

दर्शन होता है। यह पूर्ण दृष्टि वाला केवलज्ञान, केवलज्ञानियों ने जिस मार्ग से पुरुषार्थ करके प्राप्त किया उस मार्ग पर चलने से ही प्राप्त होता है। वह मार्ग है सम्यग्दर्शन ज्ञान और चारित्र्य का।

'वर्ण-गंध-रस-रूप और गंध में मोहाधीन न बनो। आत्म-स्वरूप में रमणकर्ता बनो, तभी पूर्णता प्राप्त होगी, यह उपदेश का सार है। अनादिकाल की आदतों को मन मसोस कर भी छोड़ने का प्रयत्न करो, उसके लिये नई आदतें डाल देनी चाहियें। आत्म-रमणता, आत्मरति, आत्मस्वरूपमें लीनता....इसके लिये सम्यग्-श्रुतज्ञान में लीनता करो। सम्यग् चारित्र्य से जीवन को संयमी बनाओ।

> भ्रमवाटी वहिर्दृष्टिर्भ्रमच्छाया तदीक्षणम्।
> अभ्रान्तस्तत्त्व दृष्टिस्तु नास्यां शेते सुखाशया ॥२॥१४६

## श्लोकार्थ

वाह्यदृष्टि भ्रान्ति की वाटिका है। वाह्य दृष्टि का प्रकाश भ्रान्ति की छाया है, परन्तु भ्रान्तिरहित तत्त्व की दृष्टिवाला भ्रम की छाया में सुख की इच्छा से नहीं सोता।

## श्लोक विवेचन

वाह्य दृष्टि,
भ्रान्ति के विष वृक्षों से पूर्ण वाटिका!

भ्रान्ति के वृक्षों की छाया भी भ्रान्ति। विष के वृक्ष की छाया भी विष ही होती है न!

वाह्य दृष्टि भ्रान्तिरूप और वाह्य दृष्टि का दर्शन भी भ्रान्तिरूप होता है।

भ्रान्ति के विष वृक्षों की छाया में तत्वदृष्टि आत्मा आराम नहीं करती, निर्भय होकर सो नहीं जाती। वह जानती है कि

यहाँ सोने में प्राणों का भी खतरा है। शायद इन विषवृक्षों की घटा में से उसे गुजरना पड़े, परन्तु इस तरफ वह आकर्षित नहीं होती।

वाह्य दृष्टि में अहं और मम के विकल्प आते हैं। वाह्य दृष्टि उपादेय का हेय वताती है और हेय का उपादेय समझाती है। सच्चे सुख के साधनों में दुःख समझाती है और दुर्गति के कारण-भूत साधनों में सुख समझाती है। वाह्य दृष्टि इन्द्रियों के विषयों में और मन के कषायों में कर्तव्यवुद्धि पैदा करती है और शम–दम–तितिक्षा में, क्षमा–नम्रता–सरलता–निर्लोभता में निःसारता बताती है। वाह्य दृष्टि के दर्शन– प्रकाश में दिखाई दे– वह सब भ्रान्तिरूप समझें। तत्त्वदृष्टि महात्मा वाह्य दृष्टि के दर्शन- प्रकाश को ही भ्रान्त समझते हैं। इसके सहारे वे विश्व के पदार्थों को देखते ही नहीं। शायद दिख जाए तो इस दर्शन को सच्चा नहीं समझते।

वाह्य दृष्टि की यह विशेषता है कि वह विषयों के उपभोग में दुःख वताती ही नहीं! इन्द्रियों के उन्माद में अशांति समझाए ही नहीं! कषायों के दावानल में सुलगते हुए भी जीव को 'मैं सुलग रहा हूँ' ऐसा भान ही न होने दे। वाह्य दृष्टि की वाटिका के विषवृक्षों के दिखावे में सुंदर सुगंधित और मधुर फलों में जो लुभाया वह अल्प समय में ही लुढ़क जाता है और घोर वेदनाओं का अनुभव करता है।

तत्त्वदृष्टि आत्मा तो अपने अंतरात्मा के सुख से ही पूर्ण होती है। सुख की कामना–स्पृहा उसे होती नहीं– इसलिये वह वहिर्दृष्टि की वाटिका में जाता ही नहीं–यदि इस वाटिका में होकर निकलना पड़े तो इन विषवृक्षों की वाटिका की सुन्दरता में वह लुब्ध नहीं होता, अँजाता नहीं अथवा सुख की इच्छा से इन विषवृक्षों की छाया में बैठता नहीं।

